

# दो क्षण हंस न लें !

'हम तुम्हें इतनी देर से गालियां बक रहे हैं और तुम हो कि चुपचाप सुने जा रहे हो ! कमाल है !'

'जी आदत पड़ गयी है।'

'क्या मतलब है ?'

'मैं नेता हूं।'

०००

लीडर महोदय घर आये तो बरामदे में ही पुत्र को रोते पाया। पुत्र को गोद में पुचकारते हुए बोले—'बेटा, क्या हुआ ?'

'सामने वाले पप्पू ने मुझे बहुत बड़ी गाली दी है . . .' पुत्र ने रोते हुए बताया।

'क्या गाली दी थी ?' लीडर ने पूछा।

उसने मुझे 'लीडर का बच्चा' कहा।

०००

एक ही वोट मिला था और जमानत जब्त हो गयी थी। उन्हें सिर झुकाये चिंता में मग्न देख किसी ने सहानुभूति जतायी—'यार इतने मायूस क्यों होते हो ? फिर किस्मत आजमा लेना।'

वे बोले—'मैं हार के बारे में नहीं सोच रहा, सोच रहा हूं कि वह कौन बेवकूफ हो सकता है जिसने मुझे वोट दिया ?'

०००

'तुम ये सड़े टमाटर लेकर बैठे हो, सड़े टमाटरों को कोई पूछेगा भी क्या ?'

'ये सबके सब बिक जायेंगे !'

'क्या मतलब ?'

'आज शाम सामने वाले मैदान में अपने नेता का भाषण होने वाला है।'

०००

पढ़ने-लिखने से फायदा है तो न पढ़ने का भी अपना फायदा है। पढ़-लिखकर इंजीनियर, डॉक्टर, वकील बना जा सकता है, तो अनपढ़ रहकर लीडर और मिनिस्टर बना जा सकता है !

—बलवीर प्रसाद गुप्त



सु. रामकृष्णन् द्वारा भारतीय विद्या भवन, क. मा. मुन्शी मार्ग, बम्बई-४०० ००७ के लिए प्रकाशित तथा श्रीवेंकटेश्वर प्रेस, ३६/४८ खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग, बंबई—४०० ००४ में मुद्रित।

Regd. No. BYW 203